उस आनन्दपूर्ण घाटी और उसके आस-पास के आकर्षक दृश्य उन दिनों में भी मुझे बहुत प्रिय लगते थे और भविष्य में भी उनकी स्मृतियाँ उनके सुन्दर दृश्यों का स्मरण दिलाती रहेंगी। सच बात तो यह है कि उन दृश्यों से मुझे कभी तृप्ति नहीं हुई और न आज ही हो रही है।

ये सारे दृश्य आज मेरे नेत्रों से ओझल हैं, लेकिन उनके स्मरण कभी भुलाये नहीं जा सकते। जब मैं उन दिनों को याद करता हूँ तो ऐसी कौन सी बात है जो हठात् मेरे सामने आकर उपस्थित नहीं हो जाती। मैं उस नक्षत्र की ओर टकटकी लगाकर कुछ समय देखता रहा। मानो मैं उसके साथ कुछ बातें करना चाहता था। मैं भी अवाक् था और ध्रुव तारा भी। मुझे ऐसा लगा, मानो वह मेरी विदायी में फीका हो रहा है और मैं उसकी सेवा के प्रति अपना आभार प्रदर्शन कर रहा हूँ।

जब मैं कुछ सोचने लगता तो ऐसा मालूम होता, मानो वह ध्रुव दिखायी नहीं दे रहा है, लेकिन कुछ ही क्षणों में उसका प्रकाश फिर मुझे अपनी ओर आकर्षित कर लेता। इसी प्रकार के भावावेश में लहरों के साथ छिपता और निकलता हुआ कुछ देर में वह आँखों से ओझल हो गया, उस समय मैंने एक अभाव अनुभव किया और अचानक ऐसा लगा मानो मेरा एक मित्र—जो बहुत दिनों से साथ में था—मुझसे विदा हो गया।

जब मैं उत्तरी अटलांटिक सागर में यात्रा कर रहा था, उस समय उसका प्रकाश फिर नेत्रों पर पड़ा, मानो मुझे देखने के लिए वह फिर से झाँकने लगा है। प्रसन्न होकर मैंने उसका स्वागत किया। मुझे हँसी आ गयी और उसका प्रकाश उसकी मुस्कराहट का परिचय दे रहा था।

पाठकों को कदाचित् इससे कोई मतलब न हो कि मैं सेण्टहेलेना (१) में ठहरा और वहीं पर मैंने अपना इस यात्रा का उपसंहार उसकी मजार पर किया, जिसके धैर्य पूर्ण एवम् विशाल मस्तिष्क के साथ सम्पूर्ण संसार का परिचय है। मजार के सामने खड़े होते ही मेरे मुख से निकल गया—

तुम्हारी वह महत्वाकांक्षा कितनी विशाल थी और आज वह
तंग होकर किस कदर सिकुड़ गयी है!
जब इस शरीर में प्राण थे तो,
एक विशाल और विस्तृत साम्राज्य भी उसके लिये कम था,
लेकिन प्राण निकल जाने पर,
एकान्त की दो कदम जमीन भी काफी हो गयी है!

२८ अक्तूबर १८४२ ईस्वी।

समाप्त

(१) सेण्ट हेलेना में नैपोलियन की १८२१ ईस्वी में मृत्यु हुई थी।